## नर की छाया

पुरुषों की ही आँखों से
नित देख देख अपना तन,
पुरुषों ही के भावों से
अपने प्रति भर अपना मन,
लो, अपनी ही चितवन से
वह हो उठती है लज्जित,
अपने ही भीतर छिप छिप
जग से हो गई तिरोहित !

वह नर की छाया नारी !
चिर नमित नयन, पद विजड़ित,
वह चकित, भीत हिरनी सी
निज चरण चाप से शंकित।
मानव की चिर सहधर्मिणि,
युग युग से मुख अवगुण्ठित,
स्थापित घर के कोने में
वह दीप शिखा सी कंपित !

करती वह जीवन यापन
युग युग से पशु सी पालित,
वंदिनी काम कारा की,
आदर्श नीति परिचालित !!

---

# बंद तुम्हारे द्वार ?

बंद तुम्हारे द्वार ?

मुसकाती प्राची में ऊषा ले किरणों का हार,
जागी सरसी में सरोजिनी, सोई तुम बार ?
बंद तुम्हारे द्वार ?

नव मधु में अस्थिर मलयानिल, भौंरों में गुंजार,
विहग-कंठ में गान, और पुष्पों में सौरभ-भार,
बंद तुम्हारे द्वार ?

प्राण ! प्रतीक्षा में प्रकाश औ, प्रेम बने प्रतिहार,
पथ दिखलाने को प्रकाश तुमसे मिलने को प्यार,
बंद तुम्हारे द्वार ?

गीत हर्ष के पंख मार आकाश कर रहे पार,
भेद सकेगी नहीं हृदय प्राणों की मर्म पुकार ?
बंद तुम्हारे द्वार ?

आज निछावर सुरभि, खुला जग में मधु का भंडार,
दबा सकोगी तुम्हीं आज उर में जीवन का ज्वार ?
बंद तुम्हारे द्वार ?

---

# सुमन के प्रति

भाव, वाणी या रूप ?
तुम क्या हो चिर मूक सुमन !
किसके प्रतिरूप ?
मौन सुमन !
सुंदरता से अनिमिष चितवन
छू कोमल मर्मस्थल
मूक सत्व के भेद सकल
कह देती, ( खुल दल पर दल )—
सहज समझ लेता मन !...
विजय रूप की सदा भाव पर,
भाव रूप पर निर्भर !
मैं अवाक् हूँ तुम्हें देखकर
मौन रूपधर !
रूप नहीं है नश्वर !—
सत्ता का वह पूर्ण, प्रकृत स्वर ,
सुंदर है वह,.....अमर !

---

# कवि !....

हे राजनीतिविद्, अर्थविज्ञ !
रच शत शत वाद, विवाद, यंत्र,
परतंत्र किया तुमने मानव,
तुम बना न सके उसे स्वतंत्र।
हे दर्शनज्ञ, शत तर्कों से,
सच्छास्त्रों से पा गहन ज्ञान,
तुम भी न दे सके मानव को
उसकी मानवता का प्रमाण।
हे चित्रकार, ले रंग तूलि,
भर रूप रेख, छायाभ अंग,
चित्रित न कर सके मानव में
तुम मानवता के रूप रंग।
गायक, पा कोमल, मधुर कंठ,
रच वाद्य, ताल, आलाप, तान,
मानव उर तुम मानव उर में
लय कर न सके, गा मर्म गान।
हे शिल्पकार वर! कठिन धातु,
जड़ प्रस्तर में भर अमर प्राण
दे सके नहीं मानव जग को
तुम मानवता का प्रकृत मान।
कवि, नव युग की चुन भाव राशि,
नव छन्द, आभरण, रस विधान,
तुम बन न सकोगे जन मन के
जाग्रत भावों के गीत यान?

---

# प्रकाश !

आओ, प्रकाश ! इस युग युग के
अवगुंठन से मुख दिखलाओ,
आओ हे, मानव के घट के
पट खोल मधुर श्री बरसाओ।

आओ, जीवन के आँगन में
स्वर्णिम प्रभात जग के लाओ,
मानव उर के प्रस्तर युग के
इस अंध तमस को बिखराओ।

विज्ञान ज्ञान की शत किरणें
जनपथ में बरसाते आओ,
मुरझाए मानस मुकुलों को
छूकर नव छबि में विकसाओ।

दिशि पल के भेद विभेदों को
तुम डुबा एकता में, आओ,
नव मूर्तिमान मानवता बन
जन जन के मन में बस जाओ।

---

# आम्र विहग !

हे आम्र-विहग !—
तुम ताम्र सुभग
नव पर्णों में
छिपकर, उड़ेलते कर्णों में
मंजरित मधुर
स्वर-ग्राम प्रचुर !

उन्मुक्त नील...
तुम पंख ढील,
उड़ उड़ सलील
हो जाते लय
निःसीम शांति में चिर सुखमय;—
नव नीड़-निलय में रुद्ध हृदय
हो उठता पीड़ातुर अतिशय !

फिर आम्र-विहग !
छिप ताम्र सुभग
नव पर्णों में
बरसाते आकुल कर्णों में
मंजरित मधुर
स्वर-गीत विदुर !
मैं भी प्रसार
अपने विचार
भावना-कल्पना-छन्द अपार,
निःसीम विश्व में हो विलीन

गाता नवीन
मधु के गाने,
जग में नव जीवन बरसाने,
मुरझा मानव-उर विकसाने!
हे आम्र विहग!
तुम सुनो सजग,—
जग का उपवन
मानव जीवन
है शिशिर-ग्रस्त
बहु व्याधि त्रस्त!
ये जीर्ण, शीर्ण, चिर दीर्ण पर्ण
जो स्रस्त, ध्वस्त, श्री-हत, विवर्ण,
क्षय हों समस्त,
युग सूर्य अस्त!

ये राष्ट्र वर्ग
बल शक्ति भर्ग,
बहु जाति-पाँति,
कुल वंश ख्याति,
द्रुत हों विनष्ट सब नरक स्वर्ग!

विश्वास अंध,
संघर्ष द्वंद्व,
बहु तर्कवाद
उर के प्रमाद,
गत रूढ़ि रीति
मृत धर्म नीति
ये हैं जगती की ईति भीति!

हों अंत
दैन्य जग के दुरंत,
आवे वसंत,
जीवन दिगंत
फिर से हो स्मित कुसुमित अनंत।

हों नग्न भग्न
आनंद मग्न,
संहार श्रांत
निर्माण लग्न।

सब क्षुधा-क्षुब्ध
कामना लुब्ध
हों तृप्त दृप्त
जग कार्य लिप्त।

अज्ञान चूर्ण
हों ज्ञान पूर्ण,
मानव समूह
हो एक व्यूह।

जग के सब भेद-भाव हों लय,
जीवन की बाधाएँ हों क्षय,
जय हो, मानव जीवन की जय!

---

# उन्मेष

मौन रहेगा ज्ञान,
स्तब्ध निखिल विज्ञान !

क्रांति पालतू पशु-सी होगी शांत,
तर्क, बुद्धि के वाद लगेंगे भ्रांत।

राजनीति औ' अर्थशास्त्र
होंगे संघर्ष-परास्त।

धर्म, नीति, आचार—
हँधेगी सबकी क्षीण पुकार !

जीवन के स्वर में हो प्रकट महान
फूटेगा जीवन रहस्य का गान।

क्षुधा, तृषा औ' स्पृहा, काम से ऊपर,
जाति, वर्ग औ' देश, राष्ट्र से उठकर,

जीवित स्वर में, व्यापक जीवन गान
सद्य करेगा मानव का कल्याण।

---

## अनुभूति

रक्त-मांस की देह बन गई
जीवन-इच्छा निर्भर,
मधुर भावना, मदिर कल्पना
रुधिर-शिराएँ सुंदर।

रिक्त पूर्ण हो, शून्य सर्व,
जीवन से आज गया भर,
निश्चल मरण स्पृहा से चंचल
कँप कँप उठता थर्-थर्।

तमस नयन को तारा बन
चितवन करता आलोकित,
चिर अभाव बन गए भाव
हो लोक-प्रेम संपोषित।

अखिल अमंगल दैन्य भूलकर
वैर विरोध, विनत-फन।
मंत्र-मुग्ध फणियों-से करते
जीवन-स्वर में नर्तन।

---

# भव संस्कृति

तुम हरित-कंचु,
सित ज्योति किरण छवि वसना,
भव संस्कृति की नव प्रतिमा।

निर्धन समृद्ध, शासक शासित,
तुमको समान संस्कृत प्राकृत,
गत धर्म कर्म, मृत रूढ़ि रीति तम अशना,
नव मानवता की महिमा।

संहार मग्न तुम सृजन लग्न,
कर राष्ट्र वर्ग बल भेद भग्न
भरती समत्व जगती में, तुम दिशि-रशना,
नव युग की गौरव गरिमा।

कर देश काल औ' प्रकृति विजित,
विज्ञान ज्ञान इतिहास ग्रथित,
मानव की विश्व विजय से तुम स्मित-दशना,
पृथ्वी की स्वर्ग मधुरिमा!

---

# हरीतिमा

हँसते भू के अँग अँग,
हरित हरित रँग !

दूर्वा पुलकित भूतल
नवोल्लसित तृण तरु दल,
इंगित करते चंचल—
जीवन का जीवित रँग
हरित हरित रँग !

श्यामल, कोमल, शीतल
लोचन-प्रिय, प्राणोज्वल,
तन पोषक, मन संबल,
सजल सिंधु शोभित रँग
हरित हरित रँग !

हरित वसन, तन छबि सित,
जग जीवन प्रतिमा नित
हरती मानव का चित;
भव संस्कृति भावित रँग,
हरित हरित रँग !

## प्रकृति के प्रति

हार गई तुम
प्रकृति !
रच निरुपम
मानव-कृति ।

निखिल रूप, रेखा, स्वर
हुए निछावर
मानव के तन, मन पर ।

धातु, वर्ण, रस-सार
बने अस्थि, त्वच, रक्त-धार,
कुसुमित अंग-उभार ।

सुंदरता, उल्लास,
छाया, गंध, प्रकाश,
बने रूप-लावण्य विकास,
नव यौवन-मधुमास ।

जीवन रण में प्रतिक्षण
कर सर्वस्व समर्पण,
पूर्ण हुई तुम, प्रकृति !
आज बन मानव की कृति !

---

# द्वन्द्व

शीत ताप,
दिन रात,
सुख दुख,
ह्रास विकास,
जीवन के ही अंश-भाग।
इनके साथ बढ़ो, मानव!
जड़ प्रकृति तुम्हारी अवयव।

सहन करो चुपचाप
द्वन्द्वों के आघात,
जीवन से होओ न विमुख।
वृक्षों-से ही बढ़ो अयास
सीख राग, फल-त्याग।
रहो साथ भव के, भव-मानव!
भाग तुम्हारा ही भव।

---

## राग

राग, केवल राग !
छिपी चराचर के अंतर में
अनिर्वाप्य चिर आग,—
राग, केवल राग !

गूढ़ राग का संवेदन ही
जीवन का इतिहास ,
राग-शक्ति का विपुल समन्वय
जन-समाज, संवास ।

निखिल ज्ञान, विज्ञानों में
वह पाता नव अभिव्यक्ति,
राग-तत्व ही मूल धातु ,
संस्कृतियाँ रूप, विभक्ति ।

दुर्निवार यह राग, राग का
रूप करो निर्माण ,
वेष्ठित करो राग से भव ,
हो जन-जीवन कल्याण !

---

# राग साधना

जीवन - तंत्री आज सजाओ
अमर राग तारों से,
गूँज उठें नभ धरा
प्रेम की स्वर्गिक झंकारो से !

राग-साधना करो मधुर
उर-उर के अखिल मिला सुर ,
प्रतिध्वनित हो राग
हृदय से, रोओं के द्वारों से ।

राग विश्व का जीवन,
संसृति का है सार सनातन ,
अभिव्यक्त हो राग,
भाव, वाणी औ' आचारों से ।

---

## रूप सत्य

मुझे रूप ही भाता ।
प्राण ! रूप ही मेरे उर में
मधुर भाव बन जाता ।
मुझे रूप ही भाता ।

जीवन का चिर सत्य
नहीं दे सका मुझे परितोष ,
मुझे ज्ञान से वस्तु सुहाती ,
सूक्ष्म बीज से कोष ।

सच है, जीवन के वसंत में
रहता है पतझार ,
वर्ण-गंधमय कलि-कुसुमों का
पर ऐश्वर्य अपार !

राशि राशि सौन्दर्य, प्रेम ,
आनंद, गुणों का द्वार ,
मुझे लुभाता रूप रंग
रेखा का यह संसार !

मुझे रूप ही भाता ।
प्राण ! रूप का सत्य
रूप के भीतर नहीं समाता ।
मुझे रूप ही भाता ।

---

# मुझे स्वप्न दो

मुझे स्वप्न दो, मुझे स्वप्न दो।
हे जीवन के जागरूक !
जीवन के नव नव मुझे स्वप्न दो।

स्वप्न-जागरण हो यह जीवन,
स्वप्न-पुलक-स्मित तन, मन, यौवन,
मेरे स्वप्नों के प्रकाश में
जग का अंधकार जावे सो।

वस्तु-ज्ञान से ऊब गया मैं,
सूखे मरु में डूब गया मैं,
मेरे स्वप्नों की छाया में
जग का वस्तु-सत्य जावे खो।

शिशिर शयित जग जीवन वन में
हों पल्लवित स्वप्न नव, क्षण में,
मेरे कार्यों में, वाणी में
नव नव स्वप्नों का गुंजन हो।

हे जीवन के जागरूक !
भव जीवन के नव मुझे स्वप्न दो।

———

# मन के स्वप्न

सत्य बनाओ, हे,
मेरे मन के स्वप्नों को
सत्य बनाओ।

आज स्वप्न को सत्य,
सत्य को स्वप्न बना नव सृष्टि बसाओ।
आज ज्ञान को कर्म,
कर्म को ज्ञान बना भव मूर्ति सजाओ।
निखिल विश्व को व्यक्ति,
व्यक्ति को विश्व बना जग-जीवन लाओ।

सत्य बनाओ, हे,
मेरे जीवन-स्वप्नों को
सत्य बनाओ।

आज अखिल विज्ञान, ज्ञान को
रूप, गंध, रस में प्रकटाओ।
आत्मा की निःसीम मुक्ति को
भव की सीमा में बँधवाओ।
जन की रक्त-मांस इच्छा को
मधुर अन्न-फल में उपजाओ।

सत्य बनाओ, हे,
मानव उर के स्वप्नों को
सत्य बनाओ।

---

# जीवन स्पर्श

क्यों चंचल, व्याकुल जन ?
फूट रहा मधुवन में जो सौन्दर्योल्लास,
कलि कुसुमों में राग-रंगमय शक्ति-विकास,
आकुल उसी के लिए जन-मन !
दौड़ रही रक्तिम पलाश में जीवन-ज्वाल,
आम्र-मौर में मदिर गंध, तरुओं में तरुण प्रवाल;
विहग-युग्म हो विह्वल सुख से आप
पंखों से प्रिय पंख मिला करते हैं प्रेमालाप—
अखिल विघ्न, भय, बाधाएँ कर पार
शीत, ताप, झंझा के सह बहु वार,
कौन शक्ति सजती जीवन का वासंती शृंगार ?
सभी उसी के लिए विकल मन ;
उसी शक्ति का पाने जीवन स्पर्श ,
रोम रोम में भरने विद्युत हर्ष ,
चिर चंचल, व्याकुल जन !

---

# मधु के स्वप्न

रक्त पलाश ! रक्त पलाश !

सखे, मुझे दोगे सिंदूर के पुष्पों की ज्वाला औ' हास ?
आज उल्लसित धरा, पल्लवित विटपों में बहुवर्ण विकास ,
पीपल, नीम, अशोक, आम्र से फूट रहा हरिताभ हुलास ;
गीत निरत हैं युवक, नृत्य-रत युवती-जन स्मितमुख, सविलास ,
फिर भी स्वप्न नहीं आते उड़ उड़ सुख के पंखों में पास ।

रक्त पलाश ! रक्त पलाश !

मुझे चाहिए अब जन-जन के जीवन में ही नव मधुमास ।
जन जीवन से आज चाहता हूँ पाना जीवन उल्लास ,
तुम मुझको दोगे जीवन की ज्वाला का जाज्वल्य प्रकाश ?

प्रिय कचनार ! प्रिय कचनार !

मुझे बिना पत्रों की पुष्पों की डाली दोगे उपहार ?
सुंदर मधु ऋतु, सुंदर है गुंजित दिगंत का हरित प्रसार ,
ताम्र, रजत, मरकत, विद्रुम के विविध किसलयोंका मृदु-भार ;
सुंदर सलिल समीर आज, सुंदर लगता नभ का विस्तार ,
सुंदर निखिल धरित्री, सुंदर खग-मृग युग्मों का अभिसार ।

प्रिय कचनार ! प्रिय कचनार !

मानव-उर की आकांक्षाओं का है पर सौन्दर्य अपार !
आज बसाऊँगा मैं फिर से घर-घर स्वप्नों का संसार ।
मुझे गूँथने दोगे अपनी स्वर्ण-रजत कलियों का हार ?

आम्र रसाल ! ताम्र रसाल !
भौंरों से गुंजरित मंजरी सखे ! मुझे दोगे निज बाल ?
आज तुम्हारे अंग-अंग से फूट रही नव मधुकी ज्वाल ,
ईंगुर के पर्णों में दिशि दिशि नृत्य कर रहा स्वर्ण सकाल ;
मंजरियों के मदिर शरों से जर्जर जड़-चेतन इस काल ,
बौरों की उन्मद सुगंध पी अंध हुई भौंरों की माल ।

आम्र रसाल ! ताम्र रसाल !
कोकिल की आकुल ध्वनि सुन लद उठे पल्लवों से वन-शाल ,
आज लुभाऊँगा मैं जग को बुन-बुन नव स्वप्नों के जाल !
सखे ! मुझे दोगे स्वप्नों की स्वर्ण मंजरी अपनी बाल ?

---

# पलाश !

मरकत बन में आज तुम्हारी नव प्रवाल की डाल
जगा रही उर में आकुल आकांक्षाओं की ज्वाल !
पीपल, चिलबिल, आम्र, नीम की पल्लव-श्री सुकुमार
तुम्हीं उठाए हो पर वसुधा का मधु-यौवन-भार !
वर्ण वर्ण की हरीतिमा का बन में भरा विकास,
पर नव मधु की निखिल कामनाओं के तुम उच्छ्वास ।
शत शत पुष्पों की, रंगों की रत्नच्छटा, पलाश !
प्रकट नहीं कर सकती यह वैभव पुष्कल उल्लास ।
स्वर्ण मंजरित आम्र आज, औ' रजत, ताम्र कचनार
नील कोकिला की पुकार है, पीत भृंग गुंजार—
वर्ण स्वरों से मुखर तुम्हारे मौन पुष्प अंगार
यौवन के नव रक्त, तेज का जिन में मदिर उभार !
हृदय रक्त ही अर्पित कर मधु को, अपर्ण-श्री शाल !
तुमने जग में आज जला दी दिशि दिशि जीवन-ज्वाल !

---

# पलाश के प्रति

प्राप्त नहीं मानव जग को यह मर्मोज्वल उल्लास  
जो कि तुम्हारी डाल डाल पर करता सहज विलास !  
आज प्रलय-ज्वाला में ज्यों गल गए विश्व के पाश ,  
जीवन की हिल्लोल-लोल उमड़ी छूने आकाश ।  
आकांक्षाएँ अखिल अवनि की हुईं पूर्ण उन्मुक्त ,  
यह रक्तोज्वल तेज धरा के जीवन के उपयुक्त ।  
उद्भिज के जीवन-विकास में हुआ नवीन प्रभात ,  
तरुओं का हरितांधकार हो उठा ज्योति-अवदात ।  
नवजीवन का रुधिर शिराओं में कर वहन, पलाश !  
तृण-तरु के जग से मानव-जग तुमने किया प्रकाश ।  
यह शोभा, यह शक्ति, दीप्ति यह यौवन की उद्दाम  
भरती मन में ओज, दृगों को लगती है अभिराम ।  
जीवन की आकांक्षाओं का यह सौन्दर्य अमंद  
मानव भी उपभोग कर सके मुक्त, स्वस्थ आनंद ।

---

# कैलिफ़ोर्नियाँ पॉपी

कैसा प्रकाश से प्रेम तुम्हें,
छू स्वर्ण-रजत किरणें प्रभात
पीले सुफ़ेद सौ फूलों में
तुम खिल खिल पड़तीं पुलक गात !

जड़ वृन्त-मूल ! उड़ती होतीं
तुम तितली-सी सुख से उन्मुख,
पृथ्वी के हों ये डाल पात,
पर पार्थिव नहीं तुम्हारा सुख !

बंधन में भी हो सहज मुक्त
तुम, इसीलिए उड़कर क्षण में,
निज सुख की ही अतिशयता में
हो समा गई मेरे मन में !

---

# बदली का प्रभात

निशि के तम में झर झर
हलकी जल की फुही
धरती को कर गई सजल !

अँधियाली में छन कर
निर्मल जल की फुही
तृण तक को कर उज्वल...

बीती रात,—
धूमिल सजल प्रभात
वृष्टि शून्य, नव स्नात !
अलस, उनींदा-सा जग,
कोमलाभ, दृग-सुभग !

कहाँ मनुज को अवसर
देखे मधुर प्रकृति-मुख ?
भव अभाव से जर्जर
प्रकृति उसे देगी सुख ?

---

# दो मित्र

उस निर्जन टीले पर
दोनों चिलबिल
एक दूसरे से मिल,
मित्रों से हैं खड़े,
मौन, मनोहर !
दोनों पादप,
सह वर्षातप,
हुए साथ ही बड़े,
दीर्घ सुदृढ़तर।
पतझर में सब पत्र गए झर,
नग्न, धवल शाखों पर
पतली, टेढ़ी टहनी अगणित
शिरा-जाल-सी फैली अविरल;—
तरुओं की रेखा-छबि अविकल
भू पर कर छायांकित।
नील निरभ्र गगन पर
चित्रित-से दो तरुवर
आँखों को लगते हैं सुंदर
मन को सुखकर !

---

## झंझा में नीम

सर् सर् मर् मर्
रेशम के से स्वर भर,
घने नीम दल
लंबे, पतले, चंचल,
स्वसन-स्पर्श से
रोमहर्ष से
हिल-हिल उठते प्रतिपल !
वृक्ष शिखर से भू पर
शत शत मिश्रित ध्वनि कर
फूट पड़ा, लो, निर्झर
मरुत,--कम्प, अर. . .
झूम झूम, झुक झुक कर,
भीम नीम तरु निर्भर
सिहर सिहर थर् थर् थर्
करता सर् मर्
चर् मर् !
लिप-पुत गए निखिल दल
हरित गुंज में ओझल,
वायु वेग से अविरल
धातु-पत्र-से बज कल !
खिसक, सिसक, साँसे भर,
भीत, पीत, कृश, निर्बल,
नीम दल सकल
झर झर पड़ते पल पल !

---

# ओस के प्रति

किस अकलुष जग से उतरे
तुम प्रतनु ओस !
तृण, कलि, कुसुम अधर पर बिखरे ?
किसने तुम्हें सजाया,
सुंदर, सुघर बनाया ?
रजत-बाष्प की सुभग
जलद-सीपी ने ?
ऐसी आभा देखी नहीं किसी ने !
सस्मित तुम से है प्रभात-जग,
स्वर्गिक मोती, अतुल कोष !
किसकी यह कल्पना ?
तुम्हें जो दिया बना ,
उज्वल,
कोमल,
चंचल,
निर्मल, निर्दोष !
चटुल अनिल ने तुम्हें तोल
सब को समान कर गोल गोल,
शशि-छवि से भर
तुम को सुखकर,
ढुलकाया भू के पलकों पर,
हे स्वप्न-सुघर !
तुम पर सहस्र रवि न्योछावर !

स्वर्गीय तुम्हारा लोल-लास,
जीवन के चल-पल का हुलास,
निज अचिर सत्त्व का कर विकास
तुम बने वाष्प आकाश !
ओऽस !
उर-परितोष !
ओ स्पर्श-शीत !
छबि-प्रीत
ओस !

---

# ओस बिन्दु

ओस बिन्दु ! लघु ओस बिन्दु !
नीले, पीले औ' हरे, लाल,
चंचल ताराओं-से जल जल,
फैलाते शीतल, सजल ज्वाल !

कलरव करते, किलकार, रार
ये मौन-मूक,—तृण तरु दल पर,
तकते अपलक, निश्चल सोए,
उड़ उड़ पँखड़ियों पर सुंदर।

ये पक्षी, मधुमक्खी, तितली,
जुगनू, मछली, रवि, ऋक्ष, इंदु,
निज नाम-रूप खो, जान-बूझ,
सब बने हुए हैं ओस-बिन्दु !

---

# जलद

तूल जलद, ऊर्ण जलद,
तूम घूम जल पूर्ण जलद,
कात मसृण जल-सूत
भू पट पर जीमूत
हरित काढ़ते तृण, तरु, छद !

स्तनित जलद, तड़ित जलद,
संसृति को कर चकित जलद,
इंद्रचाप रँग चित्र,
गज मृग रूप विचित्र
बनते रवि-शशि तरी सुखद !

धीर जलद, तूर्ण जलद,
श्वेत श्याम छबि पूर्ण जलद,
शिखी नृत्य पर लुब्ध,
दादुर ध्वनि से क्षुब्ध,
विरहिणि कृषि के दूत फलद !

---

# अनामिका के कवि

## श्री सूर्यकांत त्रिपाठी के प्रति

छंद बंध ध्रुव तोड़, फोड़कर पर्वत कारा
अचल रूढ़ियों की, कवि, तेरी कविता धारा
मुक्त, अबाध, अमंद, रजत निर्झर सी निःसृत,—
गलित, ललित आलोक राशि, चिर अकलुष अविजित !
स्फटिक शिलाओं से तूने वाणी का मंदिर
शिल्पि, बनाया,—ज्योति-कलश निज यश का धर चिर।
शिलीभूत सौंदर्य, ज्ञान, आनंद अनश्वर
शब्द शब्द में तेरे उज्वल जड़ित हिम शिखर।
शुभ्र कल्पना की उड़ान, भव-भास्वर कलरव ,
हंस, अंश वाणी के, तेरी प्रतिभा नित नव ;
जीवन के कर्दम से अमलिन मानस सरसिज
शोभित तेरा, वरद शारदा का आसन निज।
अमृत पुत्र कवि, यशःकाय तव जरामरणजित ,
स्वयं भारती से तेरी हृत्तंत्री झंकृत।

---

# आचार्य द्विवेदी के प्रति

( १ )

भारतेंदु ने जिसकी अक्षय अमर नींव पर
प्रथम शिला का गौरव स्थापित किया पूर्वतर,
कुशल शिल्पि बहु विविध कीर्ति स्तभों से सुंदर
महिमा सुषमा जिसे दे गए, स्तुत्य यत्न कर,
भारत की वाणी का वह भव्योच्च सौधवर
अंतर्नयनों में क्या हे आचार्य, पूर्णतर
उद्भासित हो उठा आपके दिव्य रूप धर?
ज्योति-विचुंबित, स्वीय कीर्ति का स्वर्ण कलश वर
जो पहले ही आप रख गए अग्र शिखर पर!
आर्य, आपके मनःस्वप्न को ले पलकों पर
भावी चिर साकार कर सके रूप रंग भर;
दिशि दिशि की अनुभूति, ज्ञान, शत भाव निरन्तर,
उसे उठावें युग युग के सुख, दुःख अनश्वर,
—आप यही आशीर्वाद दें देव यही वर!

---

# आचार्य द्विवेदी के प्रति

( २ )

भारतेंदु कर गए भारती की वीणा निर्माण
किया अमर स्पर्शों ने जिसका बहुविधि स्वर-संधान
निश्चय, उसमें जगा आपने प्रथम स्वर्ण झंकार
अखिल देश की वाणी को दे दिया एक आकार !
पंखहीन थी अहा कल्पना, मूक कंठगत गान !
शब्द शून्य थे भाव ; रुद्ध प्राणों से वंचित प्राण !
सुख दुख की प्रिय कथा स्वप्न ! वंदी थे हृदयोद्गार ,
एक देश था सही, एक था क्या वाणी व्यापार ?
वाग्मि ! आपने मूक देश को कर फिर से वाचाल ,
रूप रङ्ग से पूर्ण कर दिया जीर्ण राष्ट्रकंकाल !
शत कंठों से फूट आपके शतमुख गौरव गान
शत शत युग स्तभों पर तानें स्वर्णिम कीर्ति वितान ;
चिर स्मारक सा उठ युग युग में भारत का साहित्य
आर्य, आपके यशःकाय को करे सुरक्षित नित्य ।

---

## कुसुम के प्रति

झर गए हाय, तुम कांत कुसुम !
सब रूप रंग दल गए बिखर,
रह सके न चारु-चिरंतन तुम,
जीवन की मधु-स्मिति गई बिसर !

चुपके-से झर, तुमने फल को
निज सौंप दिया जीवन, यौवन,
क्षण भर जो पलकों पर झलका
वह मधु का स्वप्न न रहा स्मरण।

चिर पूर्ण नहीं कुछ जीवन में
अस्थिर है रूप-जगत का मद,
बस आत्म-त्याग, जीवन-विनिमय
इस संधि-जगत में है सुखप्रद।

करुणा है प्राण-वृंत जग की,
अवलंबित जिस पर जग-जीवन,
भर देती चिर स्वर्गिक करुणा
जीवन का खोया सूनापन।

करुणा-रंजित जीवन का सुख,
जग की सुंदरता अश्रु-स्नात,
करुणा ही से होते सार्थक
ये जन्म-मरण, संध्या-प्रभात।

---

## क्रांति

तुम अंधकार, जीवन को ज्योतित करती,
तुम विष हो, उर में मधुर सुधा सी झरती।
तुम मरण, विश्व में अमर चेतना भरती,
तुम निखिल भयंकर, भीति जगत की हरती।
तुम शून्य, अतुल ऐश्वर्य सदा बरसाती,
अपरूप, चतुर्दिक सुंदरता सरसाती।
निष्ठुर निर्मम, क्षुद्रों को भी अपनाती,
तुम दावा, वन को हरित भरित कर जाती।
तुम चिर विनाश, नव सृजन गोद में लाती,
चिर प्राकृत, नव संस्कृति के ज्वार उठाती।
तुम रुद्र, प्रलय-तांडव में ही सुख पाती,
जीवन वसंत तुम, पतझड़ बन नित आती।

---

# जीवन-तम

आज अखिल आलोक बन गया
जीवन का घन तमस अपार,
किरण-जाल-सा फैला निर्मल
अँधियाली का नीला ज्वार।
निखिल वस्तुओं का घनत्व यह,
रूपों का आकार-प्रकार,
सुंदरता, आनंद, मधुरिमा,
सकल गुणों का उज्वल सार।
मृत्स्ना-सा यह अंधकार,
चिर चेतन बीजों से उर्वर,
इसके रोओं में अंतर्हित
लोकों के रहस्य सुंदर।
निखिल सृष्टि के मूल इसीमें,
भव के पत्र, पुष्प औ' फल,
रूप, रंग, रस, पतझर-मधु,
जीवन की हरियाली मांसल।
आभाओं की आभा है
जीवन का अंधकार अविकार,
इसके कण-कण में हैं ज्योतित
सुखमा के असंख्य संसार।
अंतर का आलोक बन गया
यह जीवन-तम आज उदार,
सूक्ष्म रजत किरणों सा फैला
अँधियाली का नीला भार।

---

# आओ !

आओ, मेरे स्वर में गाओ।
जीवन के कर्कश अपस्वर !
मेरी वंशी में लय बन जाओ।
अहंकार बन, राग द्वेष बन,
काम क्रोध भय विघ्न क्लेश बन,
शत छिद्रों से फूट फूट
शत निःश्वासों से मधु बरसाओ।

हे दूषित, हे कलुषित, गर्हित,
हे खंडित, हे त्यक्त, उपेक्षित,
मेरे उर में चिर पावन बन,
संगति, सत्व, पूर्णता पाओ।
बन विरोध संघर्षण में बल,
बन विनाश संशय में निश्चल,
चिर विश्वास-शक्ति बन हे,
भव रोदन को संगीत बनाओ।

---

## कृष्ण घन !

मुसकाओ हे भीम कृष्ण घन !
गहन भयावह अंधकार को
ज्योति-मुग्ध कर चमको कुछ क्षण।
दिग् विदीर्ण कर, भर गुरु गर्जन,
चीर तड़ित से अंध आवरण,
उमड़ घुमड़ घिर रूम झूम हे
वरसाओ नव जीवन के कण।
घूम घूम छा निर्भर अंबर,
झूल झूल झंझा झौंकों पर,
हे दुर्दम उद्दाम, हरो भव ताप दाप
अभिमत कर सिंचन।
इंद्रचाप से कर दिशि चित्रित,
वर्हभार से केकी पुलकित,
हरित भरित हे करो धरणि को
हो करुणार्द्र, घोर वज्र स्वन !

---

## निश्चय

संघर्षों में शांति बनूँ मैं।
अंधकार में पड़ जीवन के
अंधकार की कांति बनूँ मैं।

जग जीवन के ज्वारों में बह,
कोमल प्रखर प्रहारों को सह,
भव के क्रंदन किलकारों में
हँसमुख नीरव क्रांति बनूँ मैं।

घृणा उपेक्षा में रह अविचल,
निंदा लांछन से बन उज्वल,
त्रुटियों से ज्योतित कर निज पथ
भव-यात्रा की श्रांति बनूँ मैं।

झेल निराशा औ' निष्फलता,
दैन्य, स्वभाव जनित दुर्बलता,
आगे बढ़ूँ धीर एकाकी,
भाग्य चक्र की भ्रांति बनूँ मैं।

# खोज

आज मनुज को खोज निकालो।
जाति वर्ण संस्कृति समाज से
मूल व्यक्ति को फिर से चालो।
देश राष्ट्र के विविध भेद हर,
धर्म नीतियों में समत्व भर,
रूढ़ि रीति, गत विश्वासों की
अंध यवनिका आज उठालो।

भाषा औ' भूषा के भीतर,
श्रेणि वर्ग से मानव ऊपर,
अखिल अवनि में रिक्त मनुज को
केवल मनुज जान अपनालो।
राजा प्रजा, धनी औ' निर्धन
सभ्य असंस्कृत, सज्जन दुर्जन
भव मानवता से सब को भर,
खंड मनुज को फिर से ढालो।

# वस्तु सत्य

आज भाव से बनो वस्तु-भव।
चेतनता से रूप गंध रस
शब्द स्पर्श बन उपजो अभिनव।

बनो प्रेम से प्रेमी प्रियजन,
सुंदरता से सुंदर तन-मन,
आज अतुल आनंद राशि से
बनो विपुल जग जीवन उत्सव।

कारण से शुभ कर्म बन सकल
सूक्ष्म बीज से पत्र, पुष्प, फल,
नित्य मुक्ति में भव बंधन बन,
बनो शक्ति से खाद्य मधु विभव।

सीमा में हे बनो असीमित,
जन्म मरण में ही चिर जीवित,
पल पल के परिवर्तन में तुम
बनो सनातनता का अनुभव।

---

# आवाहन

रूप धरो, नव रूप धरो।
जीवन के घन अंधकार
नव ज्योतित हो भव रूप धरो।
हे कुरूप, हे कुत्सित प्राकृत,
हे सुंदर, हे संस्कृत, सस्मित,
आओ जग जीवन परिणय में
परिचित-से मिल बाँह भरो।

कोमल कटु, कटु कोमल बन कर,
उज्वल मंद, मंद उज्वलतर,
दिवा निशा के ज्योति तमस मिल
साँझ प्रात अभिसार करो।

पतझर में मधु, मधु में पतझर,
सुख में दुख, दुख में सुख बनकर
जन्म मृत्यु में, जन्म-मृत्युहर!
भव की जीवन भीति हरो।
रूप धरो, नव रूप धरो।

---

## लेनदेन

कातो अंधकार तन मन का।
नव प्रकाश के रजत-स्वर्ण से
बुनो तरुण पट नव जीवन का।

युग युग के भेदों को धुन धुन,
बर्बरता, पाशवता चुन चुन,
नव मानवता से ढँक दो हे,
कुत्सित नग्न रूप जन जन का।
दिशिपल के ताने बाने भर,
धूपछाँह रच संस्कृति सुंदर,
बीनो स्नेह सुरुचि संयम से
शील वसन नव भव यौवन का।

सजा पुरातन को कर नूतन,
देश देश का रँग अपनापन,
निखिल विश्व की हाट बाट में
लेन देन हो मानवपन का।

---

# भव मानव

आज बनो फिर तुम नव मानव ।
चुन चुन सार प्रकृति से अतुलित
जीवन रूप धरो हे अभिनव ।

नभ से शांति, कांति रवि से हर,
भूतों में चेतनता दो भर,
निस्तलता जलनिधि से लेकर
भू से विभव, मरुत से ले जव ।

सुमनों से स्मिति विहगों से स्वर
शशि से छवि, मधु से यौवन-वर,
सुंदरता, आनंद, प्रेम का—
भू पर विचर,—करो नव उत्सव ।

आज त्याग तप, संयम साधन
सार्थक हों, पूजन आराधन,
नीरस दर्शन दर्शनीय—
मानव वपु पाकर मुग्ध करे भव ।

निखिल ज्ञान विज्ञान समीक्षा,—
करता भव-इतिहास प्रतीक्षा,
मूर्तिमान नव संस्कृति बन,
आओ भव मानव ! युग युग संभव ।

---

# प्रकृति-शिशु

बढ़े प्रकृति-शिशु भव मानव में।
भय का दे पाथेय प्रकृति ने
भेजा मनुज अपरिचित भव में।

बँधा मोह बंधन में अपने,
उर में इच्छाओं के सपने
जीवन का ऐश्वर्य खोजता
वह चिर जीर्ण जगत के शव में।

जीवन इच्छा को कर संस्कृत,
प्राकृत भय के तम को ज्योतित,
विकसित हो, मानव मानव को
वह अपना सा पा अनुभव में।

निज पर में समता कर निर्मित,
मानवता का सार संकलित;
वह भव जीवन का स्रष्टा हो,
द्रष्टा हो, रति हो चिर नव में।
बढ़े प्रकृति-शिशु भव मानव में।

———

# आवेश

ज्यों मधुवन में गूँजते भ्रमर,
ज्यों आम्रकुंज में पिकी मुखर,
मेरी उर तंत्री से रह रह
फूटते मधुर गीतों के स्वर।

ज्यों झरते हरसिंगार झर झर,
ज्यों हिम फुहार शुचि फहर फहर,
मेरे मानस से सुंदरता
निःसृत होती त्यों निखर निखर।

गिरि उर से ज्यों बहता निर्झर,
रवि शशि से तिग्म मधुरतर कर,
मेरे मन की आवेश शांति
गीतों में पड़ती बिखर बिखर!

---

## आत्म समर्पण

रक्त मांस की अचिर देह में
तुमने अपनापन भर,
बना दिया इसको चिर पावन
नाम रूप ज्योतित कर।

बहुजन शून्य, अपरिचित जग में
प्रतिक्षण दे निज परिचय
रहने योग्य कर दिया इसको
स्नेह गेह शोभामय।

शत अतृप्त आशाऽकांक्षाएँ
तुम पर हो न्योछावर
पूर्ण हो गईं आज, जन्म की
युग युग की साधें वर।

निखिल ज्ञान विज्ञान तर्क
औ' जन्म मरण प्रश्नोत्तर
सार्थक सब हो गए आज
चिर तन्मय तुममें होकर!

---

# तुम ईश्वर

सीमाओं में ही तुम असीम,
बंधन नियमों में मुक्ति सतत,
बहु रूपों में चिर एक रूप,
संघर्षों में ही शांति महत।

कलुषित दूषित में चिर पवित्र,
कुत्सित कुरूप में तुम सुंदर,
खंडित कुंठित में पूर्ण सदा,
क्षणभंगुर में तुम नित्य अमर।
तुम पतित क्षुद्र में चिर महान,
परित्यक्तों के जीवन सहचर,
तुम विपथ गामियों के चिर पथ,
जीवन्मृत के नव जीवन वर!

तुम बाधा विघ्नों में हो बल,
जीवन के तम में चिर भास्वर,
असफलताओं में इष्ट सिद्धि,
तुम जीवों में ही हो ईश्वर।

---

# वाणी

वाणी, वाणी,
जीवन की वाणी दो मुझको भास्वर ।
मौन गगन को भेद
बोलते जिस वाणी में उडुचर,
जिसमें नीरव गिरि से निःसृत
होते मुखरित निर्झर ।

जिस वाणी में मेघ गरजते,
लहरा उठते सागर,
जिसमें नित दामिनी दमकती,
मोर नाचते सुंदर ।

वाणी, वाणी,
मुझे वस्तु-वाणी दो पूर्ण, चिरंतन ।
जिस वाणी में छू मलयानिल
पुलकों से भरता तन,
जिसमें मृदु मुख कुसुम खोलते,
अणु-अणु करते नर्तन ।

जिस वाणी में क्षुधा, तृषा
औ' काम दीप्त करते तन,
जिसमें इच्छा, सुखदुख उठते,
आते शैशव, यौवन ।

वाणी, वाणी,
मुझे सृष्टि की वाणी दो अविनश्वर।
जो बहु वर्ण, गंध, रूपों में
करती सृजन निरंतर,
जिस वाणी में अनुभव करते
चुपके निखिल चराचर।

जो वाणी चिर जन्म-मरण,
तम औ' प्रकाश से है पर,
जो वाणी जीवन की जीवन,
शाश्वत, सुंदर, अक्षर।
वाणी, वाणी,
मुझको दो घट घट की वाणी के स्वर।

---

# युग नृत्य

नृत्य करो, नृत्य करो !
शिशिर समीर
मत्त अधीर,
प्रलयकर नृत्य करो,
मृत्यु से न व्यर्थ डरो।

जीर्ण शीर्ण विश्व पर्ण
हे विदीर्ण, हे विवर्ण,
काल भीत, रक्त पीत,
मर्मर भर सृजन गीत,
अभयकर नृत्य करो,
प्रगति क्षिप्र चरण धरो।

अनिल अनल नभ जल स्थल,
अचल चपल, दिशि औ' पल,
ज्योति अंध सूर्य चंद्र,
तार मंद्र, गीति छंद,
निगम ज्ञान, स्मृति पुराण,
प्रलयंकर नृत्य करो,
निखिल विश्व बंध हरो।

रूढ़ि रीति, न्याय नीति,
वैर प्रीति, ईति भीति,
क्षुधा तृषा, सत्य मृषा,
लज्जा, भय, रोष, विनय,

राग द्वेष, हर्ष क्लेश,
अभयंकर नृत्य करो,
जीवन जड़ सिन्धु तरो ।

देश राष्ट्र, लौह काष्ट,
श्रेणि वर्ग, नरक स्वर्ग,
जाति पाँति, वंश ख्याति,
धनी अधन, भूपति जन,
आत्मा मन, वाणी तन,
प्रलयंकर नृत्य करो,
नव युग को अखिल वरो ।

नृत्य करो, नृत्य करो,
शिशिर समीर,
क्षुब्ध अधीर,
तांडव गति नृत्य करो,
भूतल कृतकृत्य करो ।

---

## हमारी कविता पुस्तकें

| पुस्तक | लेखक | | मूल्य |
|---|---|---|---|
| आकुल अंतर— | श्री 'बच्चन' | | १।।) |
| मधुशाला— | ,, | ... | १।) |
| मधुबाला— | ,, | ... | १।।) |
| एकांत संगीत— | ,, | ... | १।।) |
| निशा निमंत्रण— | ,, | ... | १।।) |
| खैय्याम की मधुशाला— | ,, | ... | १।।) |
| मधुकलश— | ,, | ... | १।।) |
| प्रारंभिक रचनाएँ— | ,, | ... | १।।) |
| प्रारंभिक रचनाएँ—भाग २ | ,, | ... | १।।) |
| मत्स्यगंधा— | श्रीउदयशंकरभट्ट | .. | १) |
| उर्मियाँ— | श्रीउपेन्द्रनाथ 'अश्क' | ... | १) |

## हमारे नाटक

| पुस्तक | लेखक | | मूल्य |
|---|---|---|---|
| अजातशत्रु— | श्रीजयशङ्करप्रसाद | ... | १।) |
| स्कंदगुप्त— | श्रीजयशङ्करप्रसाद | ... | ३) |
| चन्द्रगुप्त— | ,, | ... | ३) |
| कामना— | ,, | ... | १।।) |
| जनमेजय का नागयज्ञ | ,, | ... | १) |
| विशाख— | ,, | ... | १) |
| राज्यश्री— | ,, | ... | |
| ध्रुवस्वामिनी— | ,, | ... | ।।=) |
| एक घूँट— | ,, | ... | ।।) |
| महात्मा ईसा— | श्रीबेचनशर्मा 'उग्र' | ... | २) |
| सिन्दूर की होली— | श्रीलक्ष्मीनारायणमिश्र | .. | १।) |
| राजयोग— | ,, | ... | १।) |
| आधी रात— | ,, | ... | १) |
| समाज के स्तम्भ— | ,, | ... | १) |
| गुड़िया का घर— | ,, | ... | १) |
| बुद्धदेव— | श्रीविश्वम्भरसहाय 'व्याकुल' | ... | १।) |
| कारवाँ— | श्रीभुवनेश्वरप्रसाद | ... | १) |
| अछूत— | श्रीआनन्दीप्रसादश्रीवास्तव | ... | १) |
| श्रीवत्स— | डा० कैलाशनाथभटनागर | ... | १।।) |
| दो एकांकी नाटक— | श्रीसद्गुरुशरणअवस्थी | ... | ।।=) |
| रेशमी टाई— | डा० रामकुमारवर्मा | ... | २) |

## हमारी कुछ अन्य पुस्तकें

| पुस्तकें | लेखक | | मूल्य |
|---|---|---|---|
| पाँच कहानियाँ— | श्रीसुमित्रानंदनपंत | ... | १। |
| विपथगा— | श्री 'अज्ञेय' | ... | |
| सोने का जाल— | श्रीराजेश्वरप्रसादसिंह | ... | १।) |
| कमबख्ती की मार— | श्री जे० पी० श्रीवास्तव | ... | १॥) |
| पचास कहानियाँ— | श्रीविनोदशंकरव्यास | ... | ३) |
| इक्कीस कहानियाँ— | श्रीरायकृष्णदास | | |
| | श्रीवाचस्पतिपाठक | ... | २) |
| तुलाराम शास्त्री— | श्रीअमृतलालनागर | ... | १॥) |
| अतीत के चलचित्र— | श्रीमतीमहादेवीवर्मा | ... | |
| स्मृति की रेखायें— | श्रीमतीमहादेवीवर्मा | .. | |
| अग्निपूजक— | श्रीकेशवदेवशर्मा | ... | १) |
| सुकुल की बीबी— | श्रीसूर्यकान्त, त्रिपाठी 'निराला' | ... | १। |
| मैंने कहा— | श्रीलक्ष्मीकान्तझा | ... | १। |
| मकरन्द— | श्रीआनन्दीप्रसादश्रीवास्तव | ... | १।) |
| अबलाओं का बल— | " | ... | २) |
| लड़कियों की कहानियाँ | " | .. | ॥) |

### गद्य काव्य

| | | | |
|---|---|---|---|
| साधना— | श्रीरायकृष्णदास | ... | १॥) |
| संलाप— | " | ... | ।=) |
| छायापथ— | " | ... | ॥) |
| प्रवाल— | " | .. | ।=) |
| कलरव— | अनु० श्रीरामचन्द्रटंडन | .. | ॥=) |
| पगला— | अनु० श्रीरायकृष्णदास | ... | |

### विविध विषय

| | | | |
|---|---|---|---|
| विचार विमर्श— | श्रीमहावीरप्रसादद्विवेदी | ... | ३॥) |
| संकलन— | " | ... | १।) |
| अतीत स्मृति— | " | ... | १।) |
| काव्य और कला— | श्रीजयशंकरप्रसाद | ... | |
| जयशंकर प्रसाद— | श्री नन्ददुलारेवाजपेयी | ... | |
| तुलसी संदर्भ— | डा० मातापसादगुप्त | ... | १॥) |

Squadr... Adm Be... Chief of the... anchored toda... day goodwill ca... ascribe special imp...
—Reuter.

* *

**International Trade** ... The signing of 14 more ... ments has brought the total tariff negotiations completed ... Geneva International Trade Co... ence to 41, it was announced he... today. A further 67 bilateral negotiations are in the process of being settled. Since the conference opened in April this year, the tariff negotiating teams have held 749 meetings.—Reuter.

* * *

**Reprieve Recommended For Convicted Indian.**—The British Home Secretary has recommended a reprieve for Abdul Jubber, 35-year-old Indian engineer, who was sentenced to death at the Birmingham Assizes on July 24 for the murder of Alfred Wagstaff. Jubber was convicted of murdering Wagstaff, a 19-year-old plasterer, by stabbing him after a café fight at Coventry on June 13. The jurors recommended mercy but the Criminal Appeal Court dismissed his appeal.—Reuter.

* * *

**Imports Into Malaya.**—All permits already approved for the import of goods into the Malayan Union from whatever source have been recalled for scrutiny by the Acting Controller of Customs of the Malayan Union, it was officially announced in Singapore on Thursday. The measure is one of those made necessary by the British balance of payments crisis.—Reuter.

* * *

**Passengers Forbidden To Disembark.**—Chinese authorities on Wednesday forbade the disembarkation in Shanghai of 27 passengers aboard the Russian vessel Ilyich. They alleged that it was a violation of China's navigation laws which prohibit foreign vessels from engaging in coastal traffic.

* * *

**Six Prisoners Die After Drink...** **Coffee.**—Six prisoners died and ... are critically ill after drink... alcohol mixed with coff... turnal "party" at a St... near Belle Glade i...

chmond, USA,
railways.

# IET-NAM
# FRANCE

# E" GROUP
# LARITY

Discussing the
The Times to-
evidence that a
Party of Dr
pared to make
rance.
ncement made
by M Bollaert
deliberations in
negotiations on

the place Indo-
hin the French
that section of
hich still fights
t-Nam, entitled
other nations
national affairs.
ere is evidence
orded by the
is losing
ho are tired of
rfare and that
er group in the
make an agree-

osition

are ready to
ome time con-
of rallying
of Annam,
in Hong
representa-
by a

LAKE SUCCESS, Sept 11.—The USA intends to ... Council to drop the Balkans issue from its agenda so that ... Assembly can make a recommendation, it was learned to...

Greece applied to the Security Council on December 3, 1946, accusing Albania, Bulgaria and Yugoslavia of supporting guerrilla warfare in northern Greece and threatening the territorial integrity of Greece. She complained that the situation was likely to endanger maintenance of international peace and security. The Security Council sent out a Fact-Finding Commission to the Balkans, which reported in June.

Under Article 12 of the Charter the General Assembly has no right to take action in any dispute as long as it is on the Security Council agenda.

A tricky point of procedure now is whether Russia will claim that by dropping the matter from the agenda the Security Council automatically dissolves the Balkan subsidiary investigation group now operating in Salonika and which is reporting to the main Commission.

A U.S. spokesman said that the USA would fight such a move as, in the U.S. view, the subsidiary group remains in existence as long as the Council take no final action on the Balkans Commission's report.—Reuter.

## BRITISH PROTEST TO BULGARIA

LONDON, Sept 11.—Britain has sent a Note to Bulgaria protesting against the suppression last month of the Agrarian Union Opposition Party which polled 30 per cent of the votes in the 1946 election, it was announced tonight. The Note, handed to the Bulgarian Foreign Office in Sofia by Mr J. S. Bennett, British Political Representative, declared that in the view of the British Government, suppression of the party involved a denial to a large section of the Bulgarian people of their democratic rights.

The Note said this also constituted a violation of the principles embodied in Article II of the peace treaty which the Bulgarian Grand National Assembly had just previously approved. This article in the treaty, which Bulgaria ratified in August and is expected to come into effect next Monday, guarantees political liberty.—Reuter.

## HUNGARIAN PREMIER EJECTED FROM PARTY

BUDAPEST, Sept 12.—The Hungarian Prime Minister, M Lajos Dinnyes, and other Ministers were yesterday ejected from the Small-Holders Party Political Committee and will probably be unable to take office in the new Government.

The Small-Holders Party Executive

assurances of support for ... attempt to overthrow the ... Government, the Tiran... dent of Tanjug, the offici... news agency, reported ve...

In return for American support, the indictment a... the defendants, including former deputies of the Al... ple's Assembly, were to f... and British intelligence se... secret information of po... military importance.

In July of last year the ... alleged to have planned a... on the life of Gen Enver H... nian Prime Minister.—Reu...

## YUGOSLAV PROTES... GREECE

BELGRADE, Sept 12.—... against alleged border pro... Greek forces on September ... lodged with the Greek Gov... the Yugoslav Government, Chargé d'Affaires in Athens... slav Foreign Office spokes... here today.

The Greeks were said to ... six shells into Yugoslav te... miles west of a point where Bulgarian and Yugoslav meet.

The Yugoslav Foreign Of... man denied reports in ... abroad that fighting was go... tween the Yugoslav Army ... slav rebels in Macedonia a... He also denied Turkish ... large-scale persecutions of ... Yugoslavia.

Asked about the recent Note to Turkey, charging Tu... harbouring Yugoslav war ... the spokesman said that so... answer had been received ... Turkish Government.—Reut...

## INDIA-UNION DIS... A MAJOR ISSU...

NEW YORK, Sept 11.—... criticism of the South Afr... Government for its "continual ... of the decision of UNO" ... to treatment of Indians ... Union was made by Mr ... ree, leader of the Passive ... Council of South Africa, ... val in New York.

Mr Choudree was acco... Mr A. I. Meer, anoth... the Council, and both wi... visers to the Indian del... the issue comes up befo... eral Assembly.

Mr Choudree ...